सम्पूर्ण मोहनीयकर्मका सामस्त्येन अभाव हो जाता है। मोहनीयकर्मका सर्वथा अभाव होजाने-पर उस जीवको छद्मस्थवीतराग अवस्था प्राप्त हुआ करती है, जिसके कि प्राप्त होनेपर उस जीवके एक अन्तर्मुहूर्त कालके भीतर ही ज्ञानावरण दर्शनावरण और अन्तराय ये तीनों ही घाति-कर्म पूर्णरूपसे एक साथ नष्ट हो जाते हैं। इस प्रकार चार कर्मोंके नष्ट होजानेपर यह जीव संसा-रके बीजरूप कर्म-बन्धसे सर्वथा रहित होजाता है। किंतु जिसका फल भोगना बाकी है, ऐसे बन्धन-अघाति कर्मोंके मोक्ष—छूटनेकी अपेक्षा रखनेवाला और यथाख्यात संयमसे युक्त वह जीव स्नातक कहा जाता है। उसको जिन केवली सर्वज्ञ सर्वदर्शी शुद्ध बुद्ध और कृतकृत्य कहते है। इसके अनन्तर इन फलबन्धनरूप चार अघातिकर्म—वेदनीय नाम गोत्र और आयुष्कका भी क्षय हो जाता है, जिससे कि वह इनसे भी मुक्त हो जाता है। जिससे कि पूर्वके संचित कर्मरूपी ईंधनके दग्ध हो जानेपर जिस प्रकार बिना उपादान—ईंधन रहित अग्नि स्वयं शांत हो जाती है—बुझ जाती है, उसी प्रकार यह आत्मा भी पूर्वके उपात्त—गृहीत भवका वियोग हो जानेपर—संसारके छूट जानेपर तथा नवीन भवके धारण करनेका हेतु न रहनेके कारण उत्तर भव प्राप्त न होनेसे शांत हो जाता है। संसार—सुखका अतिक्रमण—उल्लंघन करके आत्यंतिक—अनन्त, ऐकान्तिक—जिसमें रंचमात्र भी दुःखका संपर्क नहीं पाया जाता, अथवा जिसका एक भी अंश असुखरूप नहीं है, तथा निरुपम—जिसकी किसी भी संसारिक वस्तुसे तुलना नहीं की जा सकती, निरतिशय—हीनाधिक-ताके धारण करनेसे रहित और नित्य—सदा अपरिणामी निर्वाण—सुखको प्राप्त हुआ करता है।

भावार्थ—यहाँपर बारहवें गुणस्थानसे लेकर निर्वाण प्राप्तितककी अवस्थाका संक्षेपसे क्रम बताया है। ऋद्धियोंका वर्णन करके इस क्रमके वर्णन करनेका हेतु यही है, कि जिससे मुमुक्षुओंको यह मालूम हो जाय, कि इस मोक्ष-मार्गपर चलनेसे ऐसी ऐसी ऋद्धियाँ प्राप्त हुआ करती हैं, फिर भी वे मुमुक्षुओंके लिये हेय ही हैं। ऋद्धियोंकी तृष्णा भी मोह ही है, और मोहका जबतक पूर्णतया अभाव नहीं होता, तबतक वह जीव निर्वाणसे बहुत दूर है। क्योंकि निर्वाण-अवस्था मोहके सर्वथा नष्ट होजानेपर घातित्रयका घातकर अघातिचतुष्टयके भी नष्ट होजानेपर ही प्राप्त हुआ करती है।

अब इस ग्रन्थमें जिस मोक्षमार्गका वर्णन किया गया है, उसीका प्रकारान्तरसे उप-संहार करते हुए संक्षेपमें ३२ पद्योंके द्वारा निदर्शन करते हैं।—

एवं तत्त्वपरिज्ञानाद्विरक्तस्यात्मनो भृशम्।
निरास्रवत्वाच्छिन्नायां नवायां कर्मसन्ततौ ॥ १ ॥
पूर्वार्जितं क्षपयतो यथोक्तैः क्षयहेतुभिः।
संसारबीजं कार्त्स्न्येन मोहनीयं प्रहीयते ॥ २ ॥
ततोऽन्तरायज्ञानघ्नदर्शनघ्नान्यनन्तरम्।
प्रहीयन्तेऽस्य युगपत् त्रीणि कर्माण्यशेषतः ॥ ३ ॥

गर्भसूच्यां विनष्टायां, यथा तालो विनश्यति ।
तथा कर्म क्षयं याति, मोहनीये क्षयं गते ॥ ४ ॥
ततः क्षीणचतुष्कर्मा, प्राप्तोऽथाख्यातसंयमम् ।
बीजबन्धननिर्मुक्तः, स्नातकः परमेश्वरः ॥ ५ ॥
शेषकर्मफलापेक्षः, शुद्धो बुद्धो निरामयः ।
सर्वज्ञः सर्वदर्शी च, जिनो भवति केवली ॥ ६ ॥
कृत्स्नकर्मक्षयादूर्ध्वं, निर्वाणमधिगच्छति ।
यथा दग्धेन्धनो वह्निर्निरुपादानसन्ततिः ॥ ७ ॥
दग्धे बीजे यथात्यन्तं, प्रादुर्भवति नाङ्कुरः ।
कर्मबीजे तथा दग्धे, नारोहति भवाङ्कुरः ॥ ८ ॥
तदनन्तरमेवोर्ध्वमालोकान्तात्स गच्छति ।
पूर्वप्रयोगासङ्गत्वबन्धच्छेदोर्ध्वगौरवैः ॥ ९ ॥
कुलालचक्रे दोलायामिषौ चापि यथेष्यते ।
पूर्वप्रयोगात्कर्मेह, तथा सिद्धगतिः स्मृता ॥ १० ॥
मृल्लेपसङ्गनिर्मोक्षाद्यथा दृष्टाप्स्वलाबुनः ।
कर्मसङ्गविनिर्मोक्षात्तथा सिद्धगतिः स्मृता ॥ ११ ॥
एरण्डयन्त्रपेडासु बन्धच्छेदाद्यथा गतिः ।
कर्मबन्धनविच्छेदात्सिद्धस्यापि तथेष्यते ॥ १२ ॥
ऊर्ध्वगौरवधर्माणो, जीवा इति जिनोत्तमैः ।
अधोगौरवधर्माणः, पुद्गला इति चोदितम् ॥ १३ ॥
यथाधस्तिर्यगूर्ध्वं च, लोष्टवाय्वग्निवीतयः ।
स्वभावतः प्रवर्तन्ते, तथोर्ध्वं गतिरात्मनाम् ॥ १४ ॥
अतस्तु गतिवैकृत्यमेषां यदुपलभ्यते ।
कर्मणः प्रतिघाताच्च, प्रयोगाच्च तदिष्यते ॥ १५ ॥
अधस्तिर्यगथोर्ध्वं च, जीवानां कर्मजा गतिः ।
ऊर्ध्वमेव तु तद्धर्मा, भवति क्षीणकर्मणाम् ॥ १६ ॥
द्रव्यस्य कर्मणो, यद्वदुत्पत्त्यारम्भवीतयः ।
समं तथैव सिद्धस्य, गतिमोक्षभवक्षयाः ॥ १७ ॥
उत्पत्तिश्च विनाशश्च, प्रकाशतमसोरिह ।
युगपद्भवतो यद्वत्, तथा निर्वाणकर्मणो ॥ १८ ॥
तन्वी मनोज्ञा सुरभिः, पुण्या परमभास्वरा ।
प्राग्भारा नाम वसुधा, लोकमूर्ध्नि व्यवस्थिता ॥ १९ ॥

नृलोकतुल्यविष्कम्भा, सितच्छत्रनिभा शुभा।
ऊर्ध्वं तस्याःक्षितेः सिद्धा, लोकान्ते समवस्थिताः॥ २०॥
तादात्म्यादुपयुक्तास्ते, केवलज्ञानदर्शनैः।
सम्यक्त्वसिद्धतावस्थाहेत्वभावाच्च निष्क्रियाः॥ २१॥
ततोऽप्यूर्ध्वं गतिस्तेषां, कस्मान्नास्तीति चेन्मतिः।
धर्मास्तिकायस्याभावात्स हि हेतुर्गतेः परः॥ २२॥
संसारविषयातीतं, मुक्तानामव्ययं सुखम्।
अव्याबाधमिति प्रोक्तं, परमं परमर्षिभिः॥ २३॥
स्यादेतदशरीरस्य, जन्तोर्नष्टाष्टकर्मणः।
कथं भवति मुक्तस्य, सुखमित्यत्र मे शृणु॥ २४॥
लोके चतुर्ष्विहार्थेषु, सुखशब्दः प्रयुज्यते।
विषये वेदनाभावे, विपाके मोक्ष एव च॥ २५॥
सुखो वह्निः सुखो वायुर्विषयेष्विह कथ्यते।
दुःखाभावे च पुरुषः, सुखितोऽस्मीति मन्यते॥ २६॥
पुण्यकर्मविपाकाच्च, सुखमिष्टेन्द्रियार्थजम्।
कर्मक्लेशविमोक्षाच्च, मोक्षे सुखमनुत्तमम्॥ २७॥
सुस्वप्नसुप्तवत्केचिदिच्छन्ति परिनिर्वृतिम्।
तदयुक्तं क्रियावत्त्वात्सुखानुशयतस्तथा॥ २८॥
श्रमक्लममदव्याधिमदनेभ्यश्च सम्भवात्।
मोहोत्पत्तेर्विपाकाच्च, दर्शनघ्नस्य कर्मणः॥ २९॥
लोके तत्सदृशोह्यर्थः कृत्स्नेऽप्यन्यो न विद्यते।
उपमीयेत तद्येन, तस्मान्निरुपमं सुखम्॥ ३०॥
लिङ्गप्रसिद्धेः प्रामाण्यादनुमानोपमानयोः।
अत्यन्तं चाप्रसिद्धं, तद्यत्तेनानुपमं स्मृतम्॥ ३१॥
प्रत्यक्षं तद्भगवतामर्हतां तैश्च भाषितम्।
गृह्यतेऽस्तीत्यतः प्राज्ञैर्नच्छद्मस्थपरीक्षया॥ ३२॥ ( इति )

अर्थ—ऊपर तत्त्वज्ञानका उपाय बताया जा चुका है। उस प्रकारसे उक्त तत्त्वोंका परिज्ञान होजानेपर समस्त विषयोंमें वैराग्य उत्पन्न हुआ करता है। इष्ट विषयोंसे राग भाव और अनिष्ट विषयोंसे द्वेषरूप परिणाम नष्ट होजाता है। अच्छी तरह विरक्त हुए मनुष्यके कर्मोंका आस्रव रुक जाता है। आस्रव और उसके कारणोंसे रहित होनेपर नवीन कर्म–सन्तति छिन्न होजाती है। नवीन कर्मोंके आनेका मार्ग रुक जानेपर–संवरकी सिद्धि होनेपर निर्जराका

मार्ग भी प्रवृत्त होता है। पहले कर्मक्षय–निर्जराके कारण बताये जा चुके है। उन्हीं कारणोंके द्वारा पहलेके संचित कर्मोका क्षपण करनेवाले जीवके सबसे पहले संसारके बीजरूप मोहनीय-कर्मका पूर्णतया क्षय हुआ करता है। मोहनीयकर्मका सर्वथा अभाव होजानेपर अन्तराय ज्ञानावरण और दर्शनावरण इन तीन कर्मोका एक साथ ही क्षय हो जाता है। मोहनीयके अभावके बाद ही इन तीनोंका भी पूर्णतया अभाव होता है। जिस प्रकार गर्भसूचीके नष्ट होनेपर तालका भी विनाश होजाता है। उसी प्रकार मोहनीयकर्मका भी सर्वथा क्षय होजानेपर कर्मोका अत्यन्त अभाव होजाता है। इस प्रकार चार घातिकर्मोको क्षीण करके अथाख्यातसंयमको प्राप्त हुआ जीव बीजरूप बन्धनसे निर्मुक्त होनेपर परमेश्वर–परम ऐश्वर्यको धारण करनेवाला स्नातक कहा जाता है। इन स्नातक भगवान्के चार अघातिकर्म अभी बाकी है, उनके फलोपभोगकी अभी अपेक्षा बाकी है। जिनको उन कर्मोका फल भोगना ही मात्र शेष रह गया है, उनको शुद्ध बुद्ध निरामय सर्वज्ञ सर्वदर्शी जिन और केवली कहा जाता है। क्योंकि मोहजनित अशुद्धिसे वे सर्वथा रहित हैं, ज्ञानावरणका पूर्ण क्षय होजानेसे उनका अज्ञानभाव सर्वथा नष्ट होगया है, उनको किसी भी प्रकारकी व्याधि नहीं होती, पदार्थमात्र और उनकी त्रिकालवर्त्ती सूक्ष्म स्थूल समस्त अवस्थाओंको वे हस्त–रेखाके समान प्रत्यक्ष और एकसाथ जानते तथा देखते है। सम्पूर्ण कर्मोपर वे विजय प्राप्त कर चुके है, इसलिये उनको जिन कहते हैं, और वे पर-भाव और परसंयोगसे सर्वथा रहित होकर शुद्ध आत्मरूप ही रह गये हैं, इसलिये अथवा केवल ज्ञानादिके ही अधीश्वर हैं, इससे उनको केवली कहते है। इस स्नातक अवस्थाके अनन्तर शेष चार अघातिकर्मोका क्षय होजानेपर उस शुद्धात्माकी ऊर्ध्व–गति होती है। इसीको निर्वाण-प्राप्ति कहते हैं। जिसप्रकार अग्निमें ईंधनका पड़ते रहना यदि बन्द हो जाय, और मौजूद ईंधन भी जलकर भस्म होजाय, तो विना उपादानके वह अग्नि निर्वाण–दशाको प्राप्त होजाती है, उसी प्रकार केवलीभगवान् भी कर्मरूप ईंधनके जल जानेपर निर्वाणको प्राप्त होजाते है। निर्वाण होजानेपर उस जीवको फिर भव–धारण नहीं करना पड़ता।–पुनः संसारमें नहीं आना पड़ता। जिस प्रकार बीजके सर्वथा जलजानेपर किसीभी तरह अंकुर प्रकट नहीं हो सकता, उसी प्रकार कर्मरूपी बीजके जलजानेपर संसाररूपी अंकुर भी उत्पन्न नहीं हुआ करता। जिस समय शेष अघातिकर्मोका अत्यंत क्षय होता है, उसके उत्तरक्षणमें ही यह जीव लोकके अंततक ऊपरको गमन किया करता है, शुद्ध जीवके ऊर्ध्व–गमनमें कारण–पूर्वप्रयोग असङ्गता बन्धच्छेद और ऊर्ध्व–गौरव है। कुम्भारके चक्रमें एक बार घुमा देनेपर और बाणमें एक बार छोड़ देनेपर भी पूर्वप्रयोगके द्वारा गति होती हुई देखी जाती है, उसी प्रकार सिद्ध होनेवाले जीवोंकी भी गति पूर्वप्रयोगके द्वारा हुआ करती है। मिट्टीके लेपका संगम–साथ छूट जानेपर तुम्बी जलके ऊपर आजाती है, ऐसा देखा जाता है। इसी

प्रकार कर्मोका संगम छूट जानेपर सिद्ध–जीवोंकी भी ऊर्ध्व–गति हुआ करती है। जिस प्रकार एरण्ड यन्त्रकी पेड़ामेंसे बन्धके छूटते ही गमन किया करता है, उसी प्रकार कर्मबन्ध का विच्छेद होनेपर सिद्ध–जीव भी गमन किया करते हैं। जिनोत्तम श्रीसर्वज्ञ भगवान् ने ऐसा कहा है, कि पुद्गल द्रव्य अधोगौरवधर्मा है, और जीव द्रव्य ऊर्ध्वगौरवधर्मा है। पुद्गलोंमें स्वभाव से ही ऐसा गुरुत्व पाया जाता है, कि जिसके कारण वे नीचेको ही गमन कर सकते या किया करते हैं, जीवोंका स्वभाव इसके प्रतिकूल है–वे स्वभावसे ही ऊपरको गमन करनेवाले है। शुद्ध अवस्थामें जीवोंका यह स्वभाव भी प्रकट हो जाता है, और अपना कार्य किया करता है। जिस प्रकार स्वभावसे ही मिट्टीका ढेला नीचेकी तरफ और वायु तिरछी–पूर्वादि दिशाओंकी तरफ और अग्नि ऊपरको गमन किया करती है, उसी प्रकार शुद्ध जीवोंकी भी ऊर्ध्व–गति स्वभावसे ही हुआ करती है । लोकमें ऊर्ध्व–गतिके विरुद्ध जीवोंकी गतिमें जो विकार नजर आता है, उसका कारण कर्म है । कर्मके प्रतिघातसे अथवा बुद्धि–पूर्वक होनेवाले प्रयोगसे जीवोंकी विकृत–गति भी होसकती है। जीवोंकी कर्मके निमित्तसे जो गति हुआ करती है, वह ऊर्ध्व अधः और तिर्यक् सब तरहकी होसकती है, परन्तु जिनके कर्म सर्वथा क्षीण हो चुके हैं, और कर्मोंके क्षीण होजानेसे जिनका उर्ध्व–गति–स्वभाव प्रकट हो गया है, ऐसे जीव नियमसे ऊपरको ही गमन किया करते हैं। जिस प्रकार द्रव्य कर्मके उत्पत्ति आरम्भ और विनाश एक साथ ही हुआ करते है। उसी प्रकार सिद्धजीवके भी गति मोक्ष और संसारका क्षय एक साथ ही हुआ करते हैं। जिस प्रकार प्रकाशकी उत्पत्ति और अन्धकारका विनाश लोकमें एक साथ होता हुआ दिखाई पड़ता है, उसी प्रकार निर्वाणकी प्राप्ति और कर्मोका क्षय भी एकसाथ ही हुआ करते हैं। लोकके अन्तमें मूर्धा–शिरके स्थानपर एक प्राग्भारा नामकी पृथिवी व्यवस्थित है, जोकि तन्वी–पतली मनोज्ञ सुगन्धित पुण्य–पवित्र और स्वच्छ तथा अत्यन्त भास्वर–प्रकाशमान है। उसका विष्कम्भ मनुष्यलोकको बराबर ४५ लाख योजनका है, और श्वेत छत्रके समान शुभ है। उस पृथ्वीके भी ऊपर लोकके अन्तमें–तनुवातवलयके भी अन्तमें सिद्धपरमेष्ठी अवस्थित हैं। सिद्धभगवान् केवलज्ञान और केवलदर्शनके साथ साथ तादात्म्यसम्बन्धसे उपयुक्त हैं। सम्यक्त्व और सिद्धत्वमें अवस्थित हैं। तथा कारणका अभाव होजानेसे निष्क्रिय है। यदि किसीको यह शंका हो, कि जब जीवका स्वभावही ऊर्ध्व–गमन करनेका है, और वह गुण सर्वथा प्रकट हो चुका है, तो शुद्धजीव ऊर्ध्व–गमनही सदा क्यों नहीं करता रहता, तनुवातवलयके अंतमें ठहर क्यों जाता है, उससे ऊपर भी गमन क्यों करता हुआ चला नहीं जाता? तो यह शंका ठीक नहीं है। क्योंकि वहाँपर धर्मास्तिकायका अभाव है। जीव और पुद्गलके गमनमें सहकारी–कारण वही है। और वह वहींतक है, जहाँपर सिद्ध–जीव जाकर अवस्थित हो जाते हैं। मुक्तात्माओंके सुखको

परमर्षियोंने संसारके विषयोंसे अतिक्रान्त अव्यय—कभी नष्ट न होनेवाला और अव्याबाध—बाधाओं—सम्पूर्ण आकुलताओंसे रहित, तथा सर्वोत्कृष्ट बताया है। यहाँपर यह प्रश्न हो सकता है, कि लोकमें सुखका उपभोग कर्म सहित और शरीरयुक्त जीवोंके ही होता हुआ देखा जाता है। सिद्धजीव इन दोनों ही बातोंसे रहित हैं। वे शरीरसे भी रहित है, और सम्पूर्ण—आठों कर्म भी उनके नष्ट हो चुके है। अतएव मुक्तात्माओंके सुखका उपभोग किस प्रकारसे हो सकता है? इसीके उत्तर रूपमें कहते हैं कि—लोकमें सुख शब्द चार अर्थोंमें प्रयुक्त होता है।—विषय वेदनाका अभाव विपाक और मोक्ष। इनमेंसे विषयकी अपेक्षा इष्ट वस्तुके समागममें सुख शब्दका प्रयोग किया जाता है। यथा—सुखो वन्हिः सुखो वायुः। अर्थात् शीतपीड़ित मनुष्य अग्निके मिलनेपर उसको सुखरूप मानता है, और कहता है कि सुख है—आनन्द आगया, इसी प्रकार गर्मीसे जिसके प्रस्वेद—पसीना आगया है, वह जीव वायुको सुखरूप मानता है। कहींपर दुःख—वेदना और उसके कारणोंके नष्ट होजानेपर अपनेको सुखी समझता है। इसके सिवाय यह बात तो सभी जानते और कहते हैं, कि इन्द्रियोंके विषयोंसे जन्य—वैषयिक सुख पुण्यकर्मके उदयसे प्राप्त हुआ करते है। चौथा सुख मोक्षमें है अथवा मोक्षरूप है, जो कि कर्म और क्लेशके क्षयसे उद्भूत—पैदा हुआ करता है, और इसीलिये जो अनुत्तम माना गया है, उस सुखसे बढ़कर और कोई भी सुख नहीं है—मोक्षका सुख सबसे उत्कृष्ट है। कोई कोई कहते है, कि निर्वाण—अवस्था सुस्वप्नके समान है। अथवा जिस प्रकार सोता हुआ मनुष्य बाह्य विषयोंसे बेखबर रहा करता है, उसी प्रकार मुक्त—जीव भी समझना चाहिये। किन्तु यह कहना युक्त नहीं है, क्योंकि सुसुप्ति—दशामें क्रियावत्ता और सुखानुशय—सुखोपभोगके अल्प बहुत्वकी अपेक्षा सिद्ध—अवस्थासे महान् अंतर है। सिद्ध निष्क्रिय है, और अल्प बहुत्व रहित सुखके स्वामी है। सुप्तजीवमें यह बात नहीं है। इसके सिवाय सुसुप्ति या निद्राके कारण श्रम क्लम—खेद मद और मदन—मैथुन—सेवन है। इन कारणोंसे निद्राकी संभूति—उत्पत्ति हुआ करती है। मोहकर्मका उदय तथा दर्शनावरणकर्मका विपाक भी इसमें कारण है। किन्तु सिद्ध—अवस्थाका सुख इन कारणोंसे जन्य नहीं है। सिद्ध—अवस्थामें जो सुख है, उसकी सदृशता रखनेवाला तीन लोकमें भी कोई दूसरा पदार्थ नहीं है, जिसकी उसको उपमा दी जा सके। अतएव सिद्धोंके सुखको अनुपम कहा जाता है। हेतुवादके द्वारा जहाँपर सिद्धि की जाती है, उस प्रमाणका भी वह विषय नहीं है, और अनुमान तथा उपमान प्रमाणका भी वह सर्वथा अविषय है, इसलिये भी उसको अनुपम कहा जाता है। भगवान् अरहंत-

देवने प्रत्यक्ष ज्ञानके द्वारा उसको देखा है, इसलिये उन्हींके ज्ञानका वह विषय हो सकता है। अन्य विद्वान् उनके कहे अनुसार ही उसको ग्रहण किया करते हैं, और उसके अस्तित्व-को स्वीकार करते हैं। क्योंकि वह छद्मस्थोंकी परीक्षाका विषय नहीं है।

भाष्यम्—यस्त्विदानीं सम्यग्दर्शनज्ञानचरणसम्पन्नो भिक्षुर्मोक्षाय घटमानः कालसंहननायुर्दोषादल्पशक्तिः कर्मणां चातिगुरुत्वादकृतार्थएवोपरमति स सौधर्मादीनां सर्वार्थसिद्धान्तानां कल्पविमानविशेषाणामन्यतमे देवतयोपपद्यते। तत्र सुकृतकर्मफलमनुभूय स्थितिक्षयात्प्रच्युतो देशजातिकुलशीलविद्याविनयविभवविषयविस्तरविभूतियुक्तेषु मनुष्येषु प्रत्याजातिमवाप्य पुनः सम्यग्दर्शनादिविशुद्धबोधिमवाप्नोति। अनेन सुखपरम्परायुक्तेन कुशलाभ्यासानुबन्धक्रमेण परं त्रिर्जनित्वा सिध्यतीति॥

अर्थ—वर्तमान शरीरसे ही मोक्ष प्राप्त करनेका जो क्रम है, और उसके लिये जो जो और जैसे जैसे कारणोंकी आवश्यकता है, उन सबका वर्णन ऊपर किया जा चुका है। जो भव्य तद्भव मोक्षगामी हैं, और उसके अनुकूल काल संहनन आयु आदि सम्पूर्ण—कारण सामग्री जिनको प्राप्त है, वे उसी भवसे मोक्षको प्राप्त करलेते हैं। किन्तु जो आजकलके साधु हैं, वे अल्पशक्ति हैं—उनका बल और पराक्रम बहुत थोड़ा है, तथा उनके कर्मोंका भार भी अत्यंत गुरुतर है—एक ही भवमें जिनका क्षय किया जा सके, ऐसे अल्पस्थिति अनुभाग आदिके धारक उनके कर्म नहीं हैं। अतएव सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्ररूप सम्पत्तिसे युक्त और मोक्षके लिये प्रयत्नशील रहते हुए भी वे इसी भवसे कृतार्थ नहीं हो सकते। कृतकृत्य-दशा—निर्वाण पदको वे प्राप्त नहीं कर सकते। क्योंकि उसी भवसे कर्म—भारको निःशेष करनेके लिये जिस शक्तिकी आवश्यकता है, काल संहनन और आयुके दोषसे वह उनमें नहीं पाई जाती। इस प्रकारके मुमुक्षु भिक्षु तद्भवमुक्त न होकर ही उपरामको प्राप्त हो जाया करते हैं, जिससे कि आयुके अन्तमें वे देव पर्यायको धारण किया करते हैं। सौधर्म कल्पसे लेकर सर्वार्थ-सिद्ध पर्यन्तके कल्प विमानोंमेंसे किसी भी एक कल्पके विमानमें जाकर देव हुआ करते हैं। वहाँपर अपने संचित पुण्यफलको भोगकर आयु पूर्ण होनेपर वहाँसे च्युत होते हैं, और मनुष्य—पर्यायको धारण किया करते हैं। मनुष्य—गतिमें ऐसे मनुष्योंमेंही वे जन्म धारण किया करते हैं, जोकि देश जाति कुल शील विद्या विनय विभव और विषयोंके विस्तारसे तथा विभूतियोंसे युक्त हैं। जिन देशोंमें या जातियों अथवा कुलोंमें जन्म—ग्रहण करनेसे रत्नत्रय धारण करनेकी पात्रता उत्पन्न होती है, उन्हीं देश जाति या कुलोंमें ऐसे जीव जन्म—ग्रहण किया करते हैं। इसी प्रकार जो शील या विद्या आदि गुण निरवद्य और मोक्ष पुरुषार्थके साधनमें उपयोगी हो

सकते है, वे ही उनको प्राप्त हुआ करते है, और इन गुणोंसे युक्त कुलीन पुरुषोंके वंशमें ही वे अवतार-धारण किया करते है। इस तरहके मनुष्य जन्मको पाकर वे फिरसे सम्यग्दर्शन आदि विशुद्ध-निर्मल-निर्दोष रत्नत्रयको प्राप्त हुआ करते है। इसी क्रमसे जिसमें कि पुण्यकर्मके फलका उपभोग साथ लगा हुआ है, और इसी लिये जो सुख परम्पराओंसे युक्त है, ऐसे ज्यादेसे ज्यादे तीन बार जन्म-धारण करके अन्तमें वह जीव सिद्ध-अवस्था-निर्वाण पदको हुआ करता है।

प्रशस्तिः—

वाचकमुख्यस्य शिवश्रियः, प्रकाशयशसः प्रशिष्येण ।
शिष्येण घोषनन्दिक्षमणस्यैकादशाङ्गविदः ॥ १ ॥
वाचनया च महावाचकक्षमणमुण्डपादशिष्यस्य ।
शिष्येण वाचकाचार्यमूलनाम्नः प्रथितकीर्तेः ॥ २ ॥
न्यग्रोधिकाप्रसूतेन विहरता पुरवरे कुसुमनाम्नि ।
कौभीषणिना स्वातितनयेन वात्सीसुतेनार्घ्यम् ॥ ३ ॥
अर्हद्वचनं सम्यग्गुरुक्रमेणागतं समुपधार्य ।
दुःखार्त्तं च दुरागमविहतमतिं लोकमवलोक्य ॥ ४ ॥
इदमुच्चैर्नागरवाचकेन सत्त्वानुकम्पया दृब्धम्
तत्त्वार्थाधिगमाख्यं, स्पष्टमुमास्वातिना शास्त्रम् ॥ ५ ॥
यस्तत्त्वाधिगमाख्यं ज्ञास्यति च करिष्यते च तत्रोक्तम् ।
सोऽव्याबाधसुखाख्यं प्राप्स्यत्यचिरेण परमार्थम् ॥ ६ ॥
इति तत्त्वार्थाधिगमेऽर्हत्प्रवचनसंग्रहे दशमोऽध्यायः समाप्तः ।

ग्रन्थ समाप्तम् ।

---

अर्थ—प्रकाशरूप है, यश जिनका-जिनकी कीर्ति जगद्विश्रुत है, ऐसे शिवश्री नामक वाचकमुख्यके प्रशिष्य और एकादशाङ्गवेत्ता-ग्यारहअङ्गके ज्ञानको धारण करनेवाले श्री घोषनन्दिश्रमणके शिष्य तथा प्रसिद्ध है कीर्ति जिनकी और जो महावाचकक्षमण श्रीमुण्डपादके शिष्य थे, उन श्रीमूलनामक वाचकाचार्यके वाचनाकी अपेक्षा शिष्य, न्यग्रोधिका स्थानमें उत्पन्न होनेवाले कुसुम-पटना नामक श्रेष्ठ नगरमें विहार करते हुए, कौभीषणी गोत्रोत्पन्न स्वाति पिता और वात्सी माताके पुत्र नागर वाचक शाखामें उत्पन्न हुए श्रीउमास्वातिने भलेप्रकार गुरु-

क्रमसे चले आये हुए पूज्य अर्हद्वचनको अच्छी तरह धारण करके और यह देख करके कि यह संसार मिथ्या आगमोंके निमित्तसे नष्ट-बुद्धि हो रहा है, और इसीलिये दुःखोंसे पीड़ित भी बना हुआ है, उन प्राणियोंपर दया करके इस उच्च आगमकी रचना की है, और इस शास्त्रको तत्त्वार्थाधिगमनामसे स्पष्ट किया है। जो इस तत्त्वार्थाधिगमको जानेगा, और इसमें जैसा कि बताया गया है, तदनुसार प्रवर्तन करेगा, वह शीघ्र ही परम अर्थ-अव्याबाध सुखको प्राप्त होगा।

भावार्थ—इस मूलशास्त्र तत्त्वार्थसूत्र और उसकी टीका तत्त्वार्थाधिगमभाष्यके रचयिता श्रीउमास्वाति आचार्य हैं। जोकि वाचकमुख्य शिवश्रीके प्रशिष्य और घोषनन्दिक्षमणके शिष्य थे, और वाचनाकी अपेक्षा मूलनामक वाचकाचार्यके शिष्य थे। ये मूल नामक वाचकाचार्य महावाचकक्षमण श्रीमुण्डपादके शिष्य थे। उमास्वातिका शरीर-जन्म न्यग्रोधिका स्थानमें स्वाति पिताके द्वारा वात्सी नामक माताके गर्भसे हुआ था, इनका गोत्र कौभीषणी और शाखा नागरवाचक थी। गुरु-क्रमसे आये हुए आगमका अभ्यास करके विहार करते हुए कुसुमपुर नामक नगरमें आकर इस ग्रंथकी रचना की। ग्रन्थ लिखनेका हेतु प्राणिमात्रके लिये सच्चे सुखके मार्गको प्रकाशित करना ही है। अतएव जो इसके बताये हुए मार्गपर चलेगा वह शीघ्र ही निर्बाध सुखका भागी होगा।

इस प्रकार अर्हत्प्रवचनसंग्रह नामक तत्त्वार्थाधिगमभाष्यका दसवाँ अध्याय पूर्ण हुआ ॥

---



# रायचन्द्रजैनशास्त्रमालाका सूचीपत्र ।

## महान् ग्रन्थराज

# श्रीमद् राजचन्द्र

गुजरातके सुप्रसिद्ध तत्त्वज्ञानी शतावधानी कविवर रायचन्द्रजीके
गुजराती ग्रन्थका हिन्दी अनुवाद

अनुवादकर्त्ता—प्रोफेसर पं० जगदीशचन्द्र शास्त्री एम० ए०

प्रस्तावना और संस्मरणलेखक—विश्ववन्द्य महात्मा गाँधी

एक हजार पृष्ठोंके बड़े साइजके बढ़ियाँ जिल्द बँधे हुए और ग्रन्थकर्त्ताके पाँच चित्रों सहित ग्रन्थका मूल्य सिर्फ ६) जो कि लागतमात्र है। डाकखर्च १।~)

महात्माजीने अपनी आत्मकथामें लिखा है—

" मेरे जीवनपर मुख्यतासे कवि रायचन्द्रभाईकी छाप पड़ी है। टाल्स्टाय और रस्किनकी अपेक्षा भी रायचन्द्रभाईने मुझपर गहरा प्रभाव डाला है। "

रायचन्द्रजी एक अद्भुत महापुरुष हुए हैं। वे अपने समयके महान् तत्त्ववेत्ता और विचारक थे। जैनसम्प्रदायमें जन्म लेकर भी उन्होंने तमाम धर्मोंका गहराईसे मनन किया था और उनके सारभूत तत्त्वोंपर अपने विचार बनाये थे। उनकी स्मरणशक्ति गज़ब की थी। किसी भी ग्रन्थको एक बार पढ़कर वे हृदयस्थ कर लेते थे। शतावधानी तो वे थे ही अर्थात् सौ बातोंमें एक साथ उपयोग लगा सकते थे।

इस ग्रन्थमें उनके मोक्षमाला, भावनाबोध, आत्मसिद्धि आदि छोटे मोटे ग्रन्थोंका संग्रह तो है ही, सबसे महत्त्वकी चीज है उनके ८७४ पत्र, जो उन्होंने समय समयपर अपने परिचित मुमुक्षुजनोंको लिखे थे और उनकी डायरी, जो कि वे नियमित रूपसे लिखा करते थे और महात्मा गान्धीजीका आफ्रिकासे किया हुआ पत्रव्यवहार भी इसमें है। जिनागममें जो आत्मज्ञानकी पराकाष्ठा है उसका सुन्दर विवेचन इसमें है। अध्यात्मके विषयका तो यह खजाना ही है। रायचन्द्रजीकी कवितायें मूल गुजराती और हिन्दी अर्थ सहित दी हैं। मतलब यह कि रायचन्द्रजीसे संबंध रखनेवाली कोई भी चीज छूटी नहीं है।

गुजरातीमें इस ग्रन्थके अबतक सात एडीशन हो चुके हैं। हिन्दीमें यह पहली बार ही महात्मा गाँधीजीके आग्रहसे प्रकाशित हो रहा है। ग्रन्थारंभमें विस्तृत विषय-सूची और श्रीमद् राजचन्द्रकी जीवनी है, जिससे कविश्रेष्ठ राजचन्द्रजीका अच्छा परिचय मिलता है। ग्रंथ बार बार पढ़ने और मनन करने योग्य है। ग्रन्थान्तमें ग्रन्थान्तर्गत विषयोंको स्पष्ट करनेवाले छह महत्त्वपूर्ण मौलिक परिशिष्ट हैं, जो मूल ग्रंथमें नहीं है।

प्रत्येक विचारशील और तत्त्वप्रेमीको इस ग्रन्थका स्वाध्याय करना चाहिए। देशके नामी नामी विद्वानों, कवियों, पत्र-सम्पादकोंने इस ग्रन्थकी मुक्तकण्ठसे प्रशंसा की है। ऐसे ग्रन्थ शताब्दियोंमें निकलते हैं।

**१ उपदेशछाया और आत्मसिद्धि**—श्रीमद्राजचन्द्रविरचित गुजराती ग्रंथका हिन्दी अनुवाद प्रो० पं० जगदीशचन्द्रजी शास्त्री एम्० ए० ने किया है।

उपदेशछायामें मुख्य चर्चा आत्मार्थके सम्बन्धमें है, अनेक स्थलोंपर तो यह चर्चा बहुत ही मार्मिक और हृदयस्पर्शी है। इसमें केवलज्ञानीका सदुपयोग, शुष्क ज्ञानियोंका अभिमान, ज्ञान किसे कहते हैं? कल्याणका मार्ग एक है, निर्धन कौन? आत्मार्थ ही सच्चा नय है, आदि गहन विषयोंका सुन्दर वर्णन है।

आत्मसिद्धि श्रीमद्रायचन्द्रजीकी अमर रचना है। यह ग्रंथ लोगोंको इतना पसंद आया कि इसके अंग्रेजी मराठी अनुवाद हो गये हैं। इसमें आत्मा है, वह नित्य है, वह कर्त्ता है, वह भोक्ता है, मोक्षपद है, और मोक्षका उपाय है, इन छह पदोंको १४२ पद्योंमें युक्तिपूर्वक सिद्ध किया गया है। ऊपर गुजराती कविता है, नीचे उसका विस्तृत हिन्दी-अर्थ है। इस ग्रंथका विषय बहुत ही जटिल और गहन है, किन्तु लेखन-शैलीकी सरलता तथा रोचकताके कारण साधारण पढ़े लिखे लोगोंके लिये भी बोधगम्य और उपयोगी हो गया है। प्रारम्भमें ग्रन्थकर्त्ताका सुन्दर चित्र और संक्षिप्त चरित भी है। पृष्ठसंख्या १०४, मूल्य सिर्फ ॥) है।

**पुष्पमाला मोक्षमाला और भावनाबोध**—श्रीमद्राजचन्द्रकृत गुजराती ग्रन्थका हिन्दी अनुवाद प्रो० पं० जगदीशचन्द्रजी शास्त्री एम० ए० ने किया है।

पुष्पमालामें सभी अवस्थावालोंके लिए नित्य मनन करने योग्य जपमालाकी तरह १०८ दाने (वचन) गूँथे हैं।

मोक्षमालाकी रचना रायचन्द्रजीने १६ वर्षकी उम्रमें की की थी, यह पाठ्य-पुस्तक बड़ी उपयोगी सदैव मनन करने योग्य है, इसमें जैन-मार्गको यथार्थ रीतिसे समझाया है। जिनोक्त-मार्गसे कुछ भी न्यूनाधिक नहीं लिखा है। वीतराग-मार्गमें आबाल वृद्धकी रुचि हो, और उसका स्वरूप समझें, इसी उद्देशसे श्रीमदने इसकी रचना की थी। इसमें सर्वमान्य धर्म, मानवदेह, सद्देव, सद्धर्म, सद्गुरुतत्त्व, उत्तम गृहस्थ, जिनेश्वरभक्ति, वास्तविक महत्ता, सत्य, सत्संग, विनयसे तत्त्वकी सिद्धि, सामायिक विचार, सुखके विषयमें विचार, बाहुबली, सुदर्शन कपिलमुनि, अनुपम क्षमा, तत्त्वावबोध, समाजकी आवश्यकता, आदि एकसे एक बढ़कर १०८ पाठ हैं। हिन्दी अर्थ सहित गुजरातीकी अनेक सुन्दर कवितायें हैं। इस ग्रंथको स्याद्वाद-तत्त्वबोधरूपी वृक्षका बीज ही समझिये।

भावनाबोधका मुख्य विषय वैराग्य है, किस तरह कषाय-मल दूर हो, इसमें उसीके उपाय बताये हैं। इसमें अनित्य, अशरण, अन्यत्व, अशुचि, आस्रव, संवर, निर्जर आदि बारह भावनाओंके स्वरूपको भिखारीका खेद, नमिराजर्षि, भरतेश्वर, सनत्कुमार, आदिकी कथायें देकर बड़ी उत्तम रीतिसे विषयको समझाया है। प्रारंभमे श्रीमद् रायचन्द्रजीका चित्र और संक्षिप्त चरित्र भी है। भाषा बहुत ही सरल है। पृष्ठसंख्या १३० मूल्य सिर्फ ॥।) है। लोगोंके सुभीतेके लिए ये दोनों ग्रन्थ श्रीमद् राजचन्द्रमेंसे जुदा निकाले गये हैं।

**परमात्मप्रकाश और योगसार** [ जैन रहस्यवादी और अध्यात्मवेत्ता श्री-योगीन्दुदेवकृत अपभ्रंश दोहे, उनकी संस्कृतछाया, श्रीब्रह्मदेवसूरिकृत संस्कृतटीका, स्व० पं० दौलतरामजीकृत भाषाटीका, डा० उपाध्यायकी ९२ पृष्ठकी अंग्रेजी भूमिका, उसका हिन्दी-सार, विभिन्न, पाठभेद, अनुक्रमणिकायें, और हिन्दी अनुवादसहित ' योगसार ' ]

**सम्पादक और संशोधक**—डॉक्टर आदिनाथ नेमिनाथ उपाध्याय, एम्. ए. डी. लिट्
अर्द्धमागधी प्रोफेसर राजाराम कालेज, कोल्हापुर।

परमात्मप्रकाश अपभ्रंश भाषा-साहित्यका सबसे प्राचीन और अमूल्य रत्न है, आधुनिक हिन्दी, मराठी, गुजराती आदि भाषायें इसी अपभ्रंशसे उत्पन्न हुई हैं, अतः भाषा-शास्त्रके जिज्ञासुओंके लिए यह बडे कामकी वस्तु है। भाषा-साहित्यके नामी विद्वान् प्रो० उपाध्यायजीने अनेक प्राचीन प्रतियोंके आधारसे इसका संशोधन संपादन करके सोनेमें सुगधकी कहावत चरितार्थ की है। पहले संस्करणसे यह संस्करण बहुत विस्तृत और शुद्ध है। इसकी भूमिका तो एक नई वस्तु है—ज्ञानकी खान है। इसमें परमात्मप्रकाशका विषय, भाषा, व्याकरण, ग्रन्थकारका चरित, समय-निर्णय और उनकी रचनाओंका परिचय, टीकाकार और उनका परिचय, बड़ी छान-बीनसे किया है। अंग्रेजी भूमिकाका हिन्दीसार प० कैलाशचन्द्रजी शास्त्री प्रधानाध्यापक स्याद्वाद जैनमहाविद्यालय काशीने लिखा है।

ग्रन्थमें योगीन्दुदेवने तत्कालीन जनसाधारणकी भाषामें बड़ी ही सरल किन्तु प्रभावो-त्पादक शैलीमें परमात्माके स्वरूपका व्याख्यान किया है। इसमें बहिरात्मा, अन्तरात्मा, परमा-त्माका लक्षण, परमात्माके रूप जाननेकी रीति, शुद्धात्माका मुख्य लक्षण, शुद्धात्माके ध्यानसे संसार-भ्रमणका रुकना, परमात्मप्रकाशका फल आदि सैकड़ों ज्ञातव्य विषयोंका वर्णन है। समाधि-मार्गका अपूर्व ग्रन्थ है। इसकी हिन्दीटीका भी बड़ी सरल और विस्तृत है। मामूली पढ़ा लिखा भी आसानीसे समझ सकता है। ऐसी उत्तम पद्धतिसे सम्पादित ग्रन्थ आपने अभीतक न देखा होगा। ग्रन्थराज स्वदेशी कागजपर बड़ी सुन्दरता और शुद्धतासे छपाया गया है। ऊपर कपड़ेकी सुन्दर मजबूत जिल्द बँधी हुई हैं। पृष्ठसंख्या ५५०, मूल्य केवल ४॥ ) है।

**योगसार**—यह श्रीयोगीन्दुदेवकी अमर रचना है, इसमे मूल अपभ्रंश दोहे, संस्कृत छाया, पाठान्तर और हिन्दीटीका है। १०८ दोहोंके छोटेसे ग्रंथमें आध्यात्मिक गूढवादके तत्त्वोंका बड़ा ही सुन्दर विवेचन है। यह ग्रन्थ साक्षात् मोक्षका सोपान है। इसका सम्पादन और संशोधन प्रोफेसर ए० एन्० उपाध्यायने किया है। प्रोफेसर पं० जगदीशचन्द्रजी शास्त्री एम०ए० ने सरल हिन्दीटीका लिखी है। बहुत अच्छे मोटे कागजपर सुन्दरतापूर्वक छपा है। पृष्ठसंख्या २८, मूल्य सिर्फ ।) परमात्मप्रकाशके अंतमे यह ग्रन्थ है उसीमेंसे जुदा निकाला है।

## YOGĪNDU, HIS PARAMĀTMAPRAKĀSA AND OTHER WORKS अर्थात् योगीन्दुदेव और उनकी रचनायें

डा० ए० एन्० उपाध्यायका बड़ी गवेषणासे लिखा हुआ महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक अंग्रेजी ग्रन्थ है। पृष्ठसंख्या १०८ मूल्य १) है। यह परमात्मप्रकाशके प्रारम्भमें है, उसी-मेंसे जुदा निकाला गया है।

**प्रवचनसार**—[ श्रीमत्कुन्दकुन्दाचार्यकृत प्राकृत मूल गाथायें, श्रीअमृतचन्द्राचार्य श्रीजयसेनाचार्यकृत संस्कृतटीकाद्वय, स्व० पांडे हेमराजजीकृत हिन्दीटीका, डाक्टर उपाध्यायकृत अंग्रेजी अनुवाद, १२५ पृष्ठोंकी अति विस्तृत अंग्रेजी भूमिका, विभिन्न पाठ-भेदोंकी और ग्रन्थकी अनुक्रमणिका आदि अलंकारोंसहित सम्पादित । ]

सम्पादक—डा० आदिनाथ नेमिनाथ उपाध्याय एम० ए० डी० लिट् प्रोफेसर राजाराम कॉलेज, कोल्हापुर ।

यह अध्यात्मशास्त्रके प्रधान आचार्यप्रवर श्रीकुन्दकुन्दका ग्रन्थ है, केवल इतना ही कहना आत्मज्ञानके इच्छुक मुमुक्षु पाठकोंको आकर्षित करनेके लिए काफी है । यह जैनागमका सार है । इसमें ज्ञानाधिकार, ज्ञेयतत्त्वाधिकार, और चारित्राधिकार ऐसे तीन बड़े बड़े अधिकार हैं । इसमें ज्ञानको प्रधान करके शुद्ध द्रव्यार्थिकनयका कथन है अर्थात् और सब विषयोंको गौण करके प्रधानतः आत्माका ही विशेष वर्णन है । इस ग्रन्थका एक संस्करण पहले निकल चुका है । इस नये संस्करणको प्रोफेसर उपाध्यायजीने बहुतसी पुरानी सामग्रीके आधारसे संशोधित किया है, और उसमें श्रीकुन्दकुन्दाचार्यका जीवनचरित, समय, उनकी अन्य रचनाओं, टीकाओं, भाषा, दार्शनिकता, आदिपर गहरा विवेचन किया है । इसकी अंग्रेजी भूमिका भाषा-शास्त्र और दर्शनशास्त्रके विद्यार्थियोंके लिए तो ज्ञानकी खान है, और धैर्ययुक्त परिश्रम और गहरी खोजका एक नमूना है । इस भूमिकापर बम्बई विश्वविद्यालयने २५०) का पुरस्कार दिया है और सम्पादकको डी० लिट्० अर्थात् डॉक्टरकी महत्त्वपूर्ण पदवी प्रदान की है और इसे अपने बी० ए० के पाठ्यक्रममें रखा है । इस ग्रन्थकी छपाई स्वदेशी कागजपर निर्णयसागर प्रेसमें बहुत ही सुन्दर हुई है । पृष्ठसंख्या ६०० से ऊपर है, कपड़ेकी मजबूत और सुन्दर जिल्द बँधी है । मूल्य सिर्फ ५) है ।

**स्याद्वादमञ्जरी**—कलिकालसर्वज्ञ श्रीहेमचन्द्राचार्यकृत अन्ययोगव्यवच्छेदद्वात्रिंशिकाकी श्रीमल्लिषेणसूरिकृत विस्तृत संस्कृतटीका स्याद्वादमञ्जरीके नामसे प्रसिद्ध है । इसी टीकाका प्रो० जगदीशचन्द्रजी शास्त्री एम० ए० कृत सरल और विस्तृत हिन्दी अनुवाद है । मल्लिषेणसूरिने इस ग्रन्थमें न्याय, वैशेषिक, मीमांसा, वेदान्त, सांख्य, बौद्ध, और चार्वाक नामके छह दर्शनोंके मुख्य मुख्य सिद्धान्तोंका अत्यन्त सरल, स्पष्ट और मार्मिक भाषामें प्रतिपादनपूर्वक खण्डन करके सम्पूर्ण दर्शनोंका समन्वय करनेवाले स्याद्वाद-दर्शनका प्रौढ युक्तियों द्वारा मण्डन किया है । दर्शनशास्त्रके अन्य ग्रंथोंकी अपेक्षा इस ग्रंथकी यह एक असाधारण विशेषता है कि इसमें दर्शनशास्त्रके कठिनसे कठिन विषयोंका भी अत्यन्त सरल, मनोरंजक और प्रसाद गुणसे युक्त भाषामें प्रतिपादन किया है । इस ग्रन्थके संपादन और अनुवादकी जितनी प्रशंसा की जाय उतनी थोड़ी है । अनुवादक महोदयने स्याद्वादमंजरीमें आये हुए विषयोंका वर्गीकरण करनेके साथ कठिन विषयोंको वादी प्रतिवादीके रूपमें शंका समाधान उपस्थित करके, प्रत्येक श्लोकके अन्तमें उसका भावार्थ देकर समझाया है, और इस तरह ग्रंथको संस्कृत और हिन्दीकी अनेक टीका-टिप्पणियोंसे समलंकृत बनाया है । सम्पादक

महोदयने जैन, बौद्ध, न्याय-वैशेषिक, सांख्य-योग, मीमांसा, वेदान्त, चार्वाक और विविध परिशिष्ट नामके आठ परिशिष्टों द्वारा इस ग्रंथको और भी अधिक महत्त्वपूर्ण बना दिया है। इन परिशिष्टोंमें छह दर्शनोंके मूल सिद्धांतोंका नये दृष्टिकोणसे विवेचन किया गया है और साथ ही इनमें दर्शनशास्त्रके विद्यार्थियोंके लिये पर्याप्त सामग्री उपस्थित की गई है। इस ग्रंथके आरंभमें ग्रंथ और ग्रंथकारका परिचित देते हुए, 'स्याद्वादका जैनदर्शनमें स्थान' यह शीर्षक देकर, स्याद्वादका तुलनात्मक दृष्टिसे विवेचन किया गया है। स्याद्वादमंजरीके अतिरिक्त इस संस्करणमें श्रीहेमचन्द्राचार्यकी अयोगव्यवच्छेदद्वात्रिंशिका भी हिन्दी अनुवाद सहित दी गई है। इस ग्रंथके प्राक्कथन-लेखक हिन्दूविश्वविद्यालयके दर्शनाध्यापक श्रीमान् पं० भिक्खनलालजी आत्रेय, एम० ए०, डी० लिट् है। अन्तमें आठ परिशिष्ट, तथा तेरह अनुक्रमणिकायें हैं।

यह ग्रंथ हिन्दूयूनिवर्सिटी काशीके एम० ए० के कोर्समें, और कलकत्ता यूनिवर्सिटीके न्यायमध्यमाके कोर्समें नियत है। कपड़ेकी सुन्दर जिल्द बँधी हुई है। पृष्ठसंख्या ५३६ है, मूल्य भी सिर्फ ४॥) है।

**सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र—अर्थात् अर्हत्प्रवचनसंग्रह-मोक्षशास्त्र-तत्त्वार्थसूत्रका संस्कृतभाष्य और उसकी प्रामाणिक भाषाटीका।**

श्रीउमास्वातिकृत मूल सूत्र स्वोपज्ञभाष्य, (संस्कृतटीका) और विद्यावारिधि पं० खूबचन्द्रजी सिद्धान्तशास्त्रीकृत भाषाटीका सहित। जैनियोंका यह परममाननीय ग्रन्थ है, इसमें जैनधर्मके सम्पूर्ण सिद्धान्त आचार्यवर्यने बड़े लाघवसे संग्रह किये हैं। सिद्धान्तरूपी सागरको मथके गागर (घड़े) में भर देनेका कार्य अपूर्व कुशलतासे किया है। ऐसा कोई तत्त्व नहीं, जिसका निरूपण इसमें न हो। इस ग्रन्थको जैनसाहित्यका जीवात्मा कहना चाहिए। गहनसे गहन विषयका प्रतिपादन स्पष्टतासे इसके सूत्रोंमें स्वामीजीने किया है। इस ग्रंथपर अनेक आचार्यों और विद्वानोंने अनेक भाष्य—संस्कृतटीकायें और भाषावचनिकायें रची हैं। प्रचलित हिन्दीमें कोई विशद और सरल टीका नहीं थी, जिसमें तत्त्वोंका वर्णन स्पष्टताके साथ आधुनिक शैलीसे हो। इसी कमीकी पूर्तिके लिये यह टीका छपाई गई हैं। विद्यार्थियोंको, विद्वानोंको, और मुमुक्षुओंको इसका अध्ययन, पठन-पाठन, स्वाध्याय करके लाभ उठाना चाहिए। यह ग्रन्थ कलकत्ता यूनिवर्सिटीके न्यायमध्यमाके कोर्समें है और भी कई यूनिवर्सिटियोंमें पाठ्य-ग्रन्थ है। ग्रन्थारंभमें विस्तृत विषयसूची है, जिसे ग्रंथका सार ही समझिये। इसमें दिगम्बर श्वेताम्बर सूत्रोंका भेदप्रदर्शक कोष्टक और वर्णानुसारी सूत्रोंकी सूची भी है, जिससे बड़ी सरलता और सुभीतेसे पता लग जाता है कि कौन विषय और सूत्र कौनसे पृष्ठमें है। ग्रंथराज स्वदेशी कागजपर बड़ी शुद्धता और सुन्दरता पूर्वक छपा है। ऊपर कपड़ेकी सुन्दर जिल्द बँधी हुई है। इतनी सब विशेषतायें होते हुए भी बड़े आकारके ४७६+२४=५०० पृष्ठोंके ग्रंथका मूल्य लागतमात्र सिर्फ तीन रुपया है, जो ग्रंथको देखते हुए कुछ नहीं है। मूल्य इसी लिये कम रखा है, जिससे सर्वसाधारण सुभीतेसे खरीद सकें।

**पुरुषार्थसिद्धयुपाय**—श्रीअमृतचन्द्रस्वामीविरचित मूल श्लोक और पं० नाथूरामजी प्रेमीकृत सान्वय सरल भाषाटीका सहित। इसमें आचारसम्बन्धी बड़े बड़े गूढ़ रहस्योंका वर्णन है। अहिंसा तत्त्व और उसका स्वरूप जितनी स्वच्छता और सुन्दरतासे इस ग्रंथमें वर्णित है, उतना और कहीं नहीं है। तीन बार छपकर बिक चुका है, इस कारण चौथी बार छपाया गया है। न्योछावर सजिल्दकी १।)

**ज्ञानार्णव**—राजर्षि श्रीशुभचन्द्राचार्यकृत मूल श्लोक और स्व० पं० जयचन्दजीकी पुरानी भाषावचनिकाके आधारसे स्व०पं० पन्नालालजी बाकलीवालकृत हिन्दी भाषाटीका सहित। योगशास्त्र संबंधी यह अपूर्व ग्रंथ है। इसमें ध्यानका वर्णन बहुत ही उत्तमतासे किया है, प्रकरणवश ब्रह्मचर्यव्रतका वर्णन भी विस्तृत है। तीसरी बार छपा है। प्रारंभमें ग्रंथकर्त्ताका शिक्षाप्रद ऐतिहासिक जीवनचरित है। उपदेशप्रद बड़ा सुन्दर ग्रंथ है। मूल्य सजिल्दका ४)

**सप्तभंगीतरंगिणी**—श्रीमद्विमलदासकृत मूल और स्व० व्याकरणाचार्य पं० ठाकुरप्रसादजी शर्माकृत भाषाटीका। यह न्यायका अपूर्व ग्रन्थ है। इसमें ग्रंथकर्त्ताने स्यादस्ति, स्यान्नास्ति, आदि सप्तभंगीनयका विवेचन नव्यन्यायकी रीतिसे किया है। स्याद्वाद क्या है, यह जाननेके लिये यह ग्रंथ अवश्य पढ़ना चाहिये। दूसरी बार सुन्दरतापूर्वक छपी है। न्यो० १)

**बृहद्द्रव्यसंग्रह**—श्रीनेमिचन्द्राचार्यकृत मूल गाथायें, श्रीब्रह्मदेवसूरिकृत संस्कृतटीका और पं० जवाहरलालजी शास्त्रीकृत भाषाटीका सहित। इसमें जीव, अजीव, आदि छह द्रव्योंका स्वरूप अति स्पष्ट रीतिसे दिखाया है। दूसरी बार छपी है। कपड़ेकी सुन्दर जिल्द बँधी है। मूल्य २।)

**गोम्मटसार कर्मकाण्ड**—श्रीनेमिचन्द्रसिद्धान्तचक्रवर्तीकृत मूल गाथायें और स्व० पं० मनोहरलालजी शास्त्रीकृत संस्कृतछाया तथा भाषाटीका सहित। इसमें जैनतत्त्वोंका स्वरूप कहते हुए जीव तथा कर्मका स्वरूप इतने विस्तारसे किया गया है जिसकी वचनद्वारा प्रशंसा नहीं हो सकती है। देखनेसे ही मालूम हो सकता है। जो कुछ संसारका झगड़ा है, वह इन्हीं दोनों ( जीव कर्म ) के सबन्धसे हैं, इन दोनोंका स्वरूप दिखानेके लिए यह ग्रंथ-रत्न अपूर्व सूर्यके समान है। दूसरी बार पं० खूबचन्द्रजी सिद्धान्तशास्त्रीद्वारा संशोधित हो करके छपा है। मूल्य सजिल्दका २॥)

**गोम्मटसार जीवकाण्ड**—श्रीनेमिचन्द्राचार्यकृत मूल गाथायें और पं० खूबचन्द्रजी सिद्धान्तशास्त्रीकृत संस्कृतछाया तथा बालबोधिनी भाषाटीका सहित। इसमें गुणस्थानोंका वर्णन, जीवसमास, पर्याप्ति, प्राण, संज्ञा, मार्गणा, उपयोग, अन्तर्भाव, आलाप आदि अनेक अधिकार है। सूक्ष्म तत्त्वोंका विवेचन करनेवाला यह अपूर्व ग्रंथ है। दूसरी बार संशोधित होकर छपा है। मूल्य सज्जिदका २।।)

**लब्धिसार**—( क्षपणासार गर्भित ) श्रीनेमिचन्द्राचार्यकृत मूल गाथायें, और स्व० पं० मनोहरलालजी शास्त्रीकृत संस्कृतछाया और हिन्दी भाषाटीका सहित। यह ग्रंथ गोम्मटसारका परिशिष्ट है। इसमें मोक्षके मूलकारण सम्यक्त्वके प्राप्त होनेमें सहायक क्षयोपशम, विशुद्ध, देशना, प्रायोग्य, करण इन पाँच लब्धियोंका वर्णन है। मूल्य सजिल्दका १॥)

**पंचास्तिकाय, द्रव्यानुयोगतर्कणा और समयसार**—ये ३ ग्रंथ अप्राप्य हैं। यदि कोई भाई पंचास्तिकाय समयसारकी इकट्ठी प्रतियाँ लें या प्रकाशन-कार्यमें मदद दें, तो ये ग्रंथ पुनः सुसम्पादित कराके छपा देंगे। वे भाई हमसे पत्रव्यवहार करें।

**भविष्यमें प्रकाशित होनेवाले उत्तमोत्तम ग्रंथ-रत्न**

**१ प्रशमरतिप्रकरण**—श्रीउमास्वातिकृत मूल श्लोक, श्रीहरिभद्रसूरिकृत संस्कृत-टीका, पं० कैलाशचन्द्रजी शास्त्रीकृत भाषाटीका।

**२ स्वामिकार्त्तिकेयानुप्रेक्षा**—कार्तिकेयस्वामीकृत मूल गाथायें, श्रीशुभचन्द्राचार्य-कृत बड़ी संस्कृतटीका, नई भा० टी०, इसका सम्पादन डा० ए० एन० उपाध्याय कर रहे हैं।

**३ षड्दर्शनसमुच्चय**—श्रीहरिभद्रसूरिकृत मूल, श्रीगुणरत्नसूरिकृत तर्करहस्य-दीपिका नामकी बड़ी संस्कृतटीका, न्यायाचार्य पं० महेन्द्रकुमारजी शास्त्रीकृत भाषाटीका।

इनके सिवाय श्रीस्वामिसमन्तभद्र, सिद्धसेनदिवाकर, देवनन्दि, भट्टाकलंकदेव, विद्यानन्दि, हरिभद्रसूरि, हेमचन्द्रसूरि आदि आचार्योंके कई ग्रन्थोंको प्रकाशित करानेकी आयोजना हो रही है। साहित्य-प्रेमियोंसे प्रार्थना है कि वे इस पुण्यकार्यमें हमारी भरपूर मदद करें।

---

**गुजराती ग्रंथ**

**श्रीमद्‌राजचन्द्र**—आ पुस्तकमा श्रीमद्‌राजचन्द्रनी हयातीमा तेओश्रीने जुदे जुदे प्रसंगे मुमुक्षुभाईओ, सज्जनो अने मुनिश्रीओ वगेरे तरफथी भिन्न भिन्न विषयो प्रत्ये पुछेला सवालोना जवाबना पत्रोना संग्रह, तथा बाल्यावस्थामा रचेला **भावनाबोध, मोक्षमाला, आत्मसिद्धि** ग्रंथोनो संग्रह छे, श्रीमद्‌नी सोळा वर्ष पहेलानी वयथी देहोत्सर्ग पर्यन्तना विचारोना आ भव्य ग्रंथमा संग्रह छे, जैनतत्त्वज्ञानको महान ग्रंथ छे, जैनतत्त्वज्ञाननो उंडो अभ्यास समजवा माटे आ ग्रंथ खास उपयोगी छे, बीजी आवृत्ति संशोधनपूर्वक बहार पाडी छे। अने तेनी अंदर श्रीमद्‌ना अप्रगट लखाणे पण दाखल करवामा आव्या छे। ग्रथारंभमा **महात्मा गांधीजीए** लखेली महत्त्वपूर्ण प्रस्तावना छे। आ पुस्तक सारामा सारा कागळ ऊपर सुप्रसिद्ध **निर्णय-सागर प्रेसनी** अन्दर खास तैयार करावेला देवनागरी टैपमा छपाव्युं छे। सुन्दर बाईडिंगथी सुशोभित छे। दरेक ग्रन्थभण्डार, लाईब्रेरीमा राखवा योग्य छे, तेमज साधु, साध्वी, श्रावक, श्राविकाओने खास वाँचवा लायक अने मनन करवा योग्य आ महान् ग्रन्थ छे, रॉयल चार पेजी साइजना ८२५ पृष्ठवाळा दळदार ग्रन्थना मूल्य फक्त ५ पाँच रुपया, लागतमात्र थी अर्धा राखेला छे। ५ चित्र छे।

**भावनाबोध**—आ ग्रंथना कर्त्ता उक्त महापुरुष छे, वैराग्य ए आ ग्रंथनो मुख्य विषय छे, पात्रता पामवानुं अने कषायमल दूर करवानुं आ ग्रंथमां उत्तम साधन छे, आत्मग-वेषीओने आ ग्रंथ आनंदोल्लास आपनार छे, आ ग्रंथनी पण आ त्रीजी आवृत्ति छे, आ बन्ने ग्रंथो खास करीने प्रभावना करवा सारू अने पाठशाला, ज्ञानशाला, तेमज स्कूलोमा विद्यार्थि-योने विद्याभ्यास अने प्रभावना करवामाटे अति उत्तम ग्रंथ छे, अने तेथी सर्व कोई लाभ लई सके, ते माटे गुजराती भाषामा अने बालबोध टाईपमा छपावेलुं छे। मूल्य सजिल्दनुं फक्त चार आना।

---

# निवेदन

स्वर्गवासी तत्त्वज्ञानी शतावधानी कविवर श्रीरायचन्द्रजीने श्रीकुन्दकुन्दाचार्य, श्रीउमास्वाति ( मी ) मुनीश्वर, श्रीसमन्तभद्राचार्य, देवनन्दि, श्रीअकलङ्कस्वामी विद्यानन्दि, श्रीनेमिचन्द्राचार्य, श्रीशुभचन्द्राचार्य, श्रीअमृतचन्द्रसूरि, श्रीहरिभद्रसूरि, श्रीहेमचन्द्राचार्य, श्रीयशोविजय आदि महान् आचार्योंके रचे हुए अतिशय उपयोगी और अलभ्य जैनतत्त्व-ग्रन्थोंका सर्वसाधारणमें सुलभ मूल्यमें प्रचार करनेके लिये श्रीपरमश्रुतप्रभावकमंडलकी स्थापना की थी, जिसके द्वारा उक्त कविराजके स्मरणार्थ श्रीरायचन्द्रजैनशास्त्रमाला ३२ वर्षोंसे निकल रही है। इस ग्रंथमालामें ऐसे अनेक प्राचीन जैन-ग्रंथ राष्ट्रभाषा हिन्दी टीकासहित प्रकट हुये हैं जो तत्त्वज्ञानाभिलाषी भव्यजीवोंको आनंदित कर रहे है।

उभय पक्षके महात्माओं द्वारा प्रणीत सर्वसाधारणोपयोगी उत्तमोत्तम ग्रन्थोंके अभिप्राय विज्ञ पाठकोंको विदित हो, इसके लिये इस शास्त्रमालाकी योजना की गई है। इसी लिये आत्मकल्याणके इच्छुक भव्य जीवोंसे निवेदन है कि इस पवित्र शास्त्रमालाके ग्रन्थोंके ग्राहक बनकर वे अपनी चल लक्ष्मीको अचल करें, और तत्त्वज्ञानपूर्ण जैनसिद्धान्त-ग्रन्थोंके पठन-पाठन द्वारा प्रचार कर हमारी इस परमार्थ-योजनाके परिश्रमको सफल करें। प्रत्येक मन्दिर, सरस्वतीभण्डार, सभा और पाठशालाओंमें इनका संग्रह अवश्य करें। जैनधर्म और जैनतत्त्वज्ञानके प्रसारसे बढ़कर दूसरा और कोई पुण्यकार्य प्रभावनाका नहीं हो सकता, इसलिए अधिकसे अधिक द्रव्यसे सहायता कर पाठक भी इस महत्कार्यमें हमारा हाथ बटावें। पाठकगण जितने अधिक ग्रन्थ खरीदकर हमारी सहायता करेंगे, उतने ही अधिक ग्रन्थ प्रकाशित होंगे।

इस शास्त्रमालाकी प्रशंसा मुनियों, विद्वानो तथा पत्रसंपादकोंने तथा पाश्चात्य विदेशी विद्वानोंने मुक्तकंठसे की है। यह संस्था किसी स्वार्थ साधनके लिये नहीं है, केवल परोपकारके वास्ते है। जो द्रव्य आता है, वह इसी शास्त्रमालामें उत्तमोत्तम ग्रन्थोंके उद्धारके काममें लगा दिया जाता है। हमारे सभी ग्रन्थ बड़ी शुद्धता और सुन्दरतापूर्वक अपने विषयके विद्वानोंद्वारा हिन्दी टीका करवाके अच्छे कागजपर छपाये गये हैं। मूल्य भी अपेक्षाकृत बहुत कम अर्थात् कागतके लगभग रखा जाता है। उत्तमताका यही सबसे बड़ा प्रमाण है कि कई ग्रन्थोंके तीन तीन चार चार संस्करण हो गये हैं।

भविष्यमें श्रीउमास्वामी, स्वामी समन्तभद्र, श्रीसिद्धसेनदिवाकर श्रीभट्टाकलंकदेव, श्रीहरिभद्रसूरिके ग्रंथ निकलेंगे। कई ग्रंथोंका उत्तमतापूर्वक सम्पादन हो रहा है।

**नोट**—रायचन्द्रजैनशास्त्रमालाके ग्रन्थ इकट्ठे मँगानेवालोंको और प्रचार करनेवालोंको बहुत किफायतसे भेजे जाते हैं। इसके लिए वे हमसे पत्रव्यवहार करें।

सं० १९७२ से १९९० तककी प० श्रु० प्र० मंडलकी रिपोर्ट और महात्मा गान्धीजी लिखी प्रस्तावना ( गुजराती ) मुफ्त मँगाकर पढ़िये।

ग्रंथोंके मिलनेका पता—

**परमश्रुतप्रभावक मंडल ( रायचन्द्रजैनशास्त्रमाला )**

ठि० खाराकुवा जौहरी बाजार बम्बई नं० २

न्यू भारत प्रिंटिंग प्रेस, बम्बई ४ ता. १।२।४१ प्र. ४०००

**सकलार्थशास्त्रसारं जगति समालोक्य विष्णुशर्मेदम् ।**
**तन्त्रैः पञ्चभिरेतच्चकार सुमनोहरं शास्त्रम् ॥ ३ ॥**

इस प्रकार विष्णुशर्माने इस जगत्में सम्पूर्ण अर्थशास्त्रका सार देखकर पंचतंत्रोंमे यह मनोहर शास्त्र निर्माण किया है ॥ ३ ॥

**तद्यथा अनुश्रूयते—अस्ति दाक्षिणात्ये जनपदे महिलारोप्यं नाम नगरम् । तत्र सकलार्थिकल्पद्रुमः प्रवरमुकुटमणिमरीचिमञ्जरीचर्चितचरणयुगलः सकलकलापारंगतोऽमरशक्तिर्नाम राजा बभूव । तस्य त्रयः पुत्राः परमदुर्मेधसो बहुशक्तिरुग्रशक्तिरनन्तशक्तिश्चेतिनामानो बभूवुः । अथ राजा तान् शास्त्रविमुखान् आलोक्य सचिवान् आहूय प्रोवाच—"भो ! ज्ञातमेतद्भवद्भिः यन्ममैते पुत्राः शास्त्रविमुखा विवेकरहिताश्च । तत एतान् पश्यतो मे महदपि राज्यं न सौख्यमावहति । अथवा साध्विदमुच्यते—**

सो ऐसा सुना है कि, दक्षिणके देशमें एक महिलारोप्यनाम नगरहै । वहां सम्पूर्ण याचकोंके ( मनोरथ पूर्ण करनेको ) कल्पवृक्ष, बडे बडे निर्जित राजाओंकी मुकुटमणियोंकी किरणोंके समूहसे पूजित चरणयुगल, सम्पूर्ण कलाओंका पारगामी, अमरशक्ति नाम राजा था, उसके तीन पुत्र अतिदुर्बुद्धि--बहुशक्ति, उग्रशक्ति, अनन्तशक्ति नामवाले थे । तब राजा उनको शास्त्रसे विमुख देखकर मन्त्रियोंको बुलाकर बोला--"क्या यह आपको विदित है कि, जो यह मेरे पुत्र शास्त्रसे विमुख विवेक रहित हैं । सो इनको देखकर मुझको यह बडा राज्य सुख नहीं देता है । अथवा किसीने यह अच्छा कहा है कि—

**अजातमृतमूर्खेभ्यो मृताजातौ सुतौ वरम् ।**
**यतस्तौ स्वल्पदुःखाय यावज्जीवं जडो दहेत् ॥ ४ ॥**

न हुए, होकर मरगये और मूर्ख इन ( तीन प्रकारके ) पुत्रोंमे नहुए और होकर मरगये भले हैं, कारण कि, वे दोनों थोडे दुःखके निमित्त है, मूर्ख तो जन्मपर्यन्त जलाता है ॥ ४ ॥

**वरं गर्भस्रावो वरमृतुषु नैवाभिगमनं**
**वरं जातप्रेतो वरमपि च कन्यैव जनिता ।**

वरं वन्ध्या भार्य्या वरमपि च गर्भेषु वसति-
र्न चाविद्वान्रूपद्रविणगुणयुक्तोपि तनयः ॥ ५ ॥

गर्भका स्राव होजाना अच्छा है, ऋतुमें स्त्रीके निकट न जाना अच्छा है, उत्पन्न होतेही मरजाना अच्छा है, वा कन्याही होनी अच्छी है, भार्य्याका वन्ध्या-होनाभी भला, वा गर्भमें रहनाही भला है, परन्तु अपण्डित रूप–द्रव्यसम्पन्नभी पुत्र अच्छा नहीं है ॥ ५ ॥

किं तया क्रियते धेन्वा या न सूते न दुग्धदा ।
कोऽर्थः पुत्रेण जातेन यो न विद्वान्न भक्तिमान् ॥ ६ ॥

उस गौसे क्या किया जाय, जो न जनती है, न दूध देती है, उस पुत्रसे क्या है, जो न विद्वान् है न भक्तिमान् है ॥ ६ ॥

वरमिह वा सुतमरणं मा मूर्खत्वं कुलप्रसूतस्य ।
येन विबुधजनमध्ये जारज इव लज्जते मनुजः ॥ ७ ॥

इस जगत्में पुत्रका मरण अच्छा है, परन्तु कुलोत्पन्न पुत्रका मूर्ख होना भला नहीं, जिससे विद्वानोके बीचमें मनुष्य जारोत्पन्नकी समान लज्जित होताहै ॥ ७ ॥

गुणिगणगणनारम्भे न पतति कठिनी ससम्भ्रमा यस्य ।
तेनाम्बा यदि सुतिनी वद वन्ध्या कीदृशी भवति ॥ ८ ॥

गुणिजनोंकी गणनाके आरम्भमें जिसकी रेखा भूलसेभी नहीं गिरती है, यदि उसीसे उसकी माता पुत्रवती है, तो कहो वन्ध्या कैसी होती है ? ॥ ८ ॥

तदेतेषां यथा बुद्धिप्रकाशो भवति तथा कोऽप्युपायोऽनुष्ठीयताम् । अत्र च मद्दत्तां वृत्तिं भुञ्जानानां पण्डितानां पञ्चशती तिष्ठति । ततो यथा मम मनोरथाः सिद्धिं यान्ति तथा अनुष्ठीयताम्" इति । तत्रैकः प्रोवाच-"देव ! द्वादशभिर्वर्षैर्व्याकरणं श्रूयते, ततो धर्मशास्त्राणि मन्वादीनि, अर्थशास्त्राणि चाणक्यादीनि, कामशास्त्राणि वात्स्यायनादीनि । एवं च ततो धर्मार्थकामशास्त्राणि ज्ञायन्ते । ततः प्रतिबोधनं भवति" । अथ तन्मध्यतः सुमतिर्नाम सचिवः प्राह–"अशाश्वतोऽयं जीवितव्यविषयः । प्रभूतकालज्ञेयानि शब्द-

शास्त्राणि । तत्संक्षेपमात्रं शास्त्रं किञ्चिदेतेषां प्रबोधनार्थं चिन्त्यतामिति । उक्तञ्च यतः-

सो जैसे इनकी बुद्धिमें प्रकाश हो वैसा कोई उपाय कियाजावे। यहां मेरी दीहुई आजीविकाको भोगते हुए पांचसौ पंडित है। सो जैसे मेरे मनोरथ सिद्ध हो, वैसा अनुष्ठान करो"। उनमें एक बोला-"देव! बारह वर्षमें व्याकरण पढा-जाता है, फिर धर्मशास्त्र मनुआदिके, अर्थशास्त्र चाणक्यादि, कामशास्त्र वात्स्या-यनादि, इसके उपरान्त फिर धर्म, अर्थ, कामशास्त्र जाने जाते है, तब ज्ञान होताहै"। तब उनमेंसे सुमति नाम मन्त्री बोला-"यह जीवन विषय अनित्य है, बहुत शब्दशास्त्र बहुत दिनोंमें पढेजाते हैं, सो कोई संक्षेपमात्र शास्त्र इनके ज्ञानके निमित्त विचार करो, कहा भी है-

अनन्तपारं किल शब्दशास्त्रं स्वल्पं तथायुर्बहवश्च विघ्नाः ।
सारं ततो ग्राह्यमपास्य फल्गु हंसैर्यथा क्षीरमिवाम्बुमध्यात्।

शब्दशास्त्रका पार नही है, अवस्था थोडी और विघ्न बहुत है, इस कारण सारको ग्रहण करे, असारको त्याग दे, जैसे हंस जलमेंसे दूध निकाल लेते हैं. उपजाति वृत्त है ॥ ९ ॥

तदत्रास्ति विष्णुशर्मा नाम ब्राह्मणः सकलशास्त्रपारङ्गमश्छात्रसंसदि लब्धकीर्त्तिः तस्मै समर्पयतु एतान् । स नूनं द्राक् प्रबुद्धान् करिष्यति" इति । स राजा तदाकर्ण्य विष्णुशर्माणमाहूय प्रोवाच-"भो भगवन्! मदनुग्रहार्थमेतान् अर्थशास्त्रं प्रति द्राग्यथा अनन्यसदृशान् विदधासि तथा कुरु। तदा अहं त्वां शासनशतेन योजयिष्यामि"। अथविष्णुशर्मा तं राजानमूचे-"देव! श्रूयतां मे तथ्यवचनम्।नाहं विद्याविक्रयं शासनशतेनापि करोमि।पुनरेतांस्तव पुत्रान् मासषट्केन यदि नीतिशास्त्रज्ञान् न करोमि ततः स्वनामत्यागं करोमि। किं बहुना, श्रूयतां ममैष सिंहनादः नाहमर्थलिप्सुर्ब्रवीमि । ममाशीतिवर्षस्य व्यावृत्तसर्वेन्द्रियार्थस्य न किञ्चिदर्थेन प्रयाजनं किन्तु त्वत्प्रार्थनासिद्ध्यर्थं सरस्वतीविनोदं करि-

ष्यामि । तल्लिख्यतामद्यतनो दिवसः । यदि अहं षण्मासाभ्यन्तरे तव पुत्रान् नयशास्त्रं प्रति अनन्यसदृशान् न करिष्यामि ततो नार्हति देवो देवमार्गं सन्दर्शयितुम्" । अथासौ राजा तां ब्राह्मणस्यासंभव्यां प्रतिज्ञां श्रुत्वा ससचिवः प्रहृष्टो विस्मयान्वितः तस्मै सादरं तान् कुमारान् समर्प्य परां निर्वृतिमाजगाम । विष्णुशर्म्मणापि तानादाय तदर्थं मित्रभेद–मित्रप्राप्ति–काकोलूकीय–लब्धप्रणाश–अपरीक्षितकारकाणि चेति पञ्च तन्त्राणि रचयित्वा पाठितास्ते राजपुत्राः। तेऽपि तानि अधीत्य मासषट्केन यथोक्ताः संवृत्ताः । ततः प्रभृति एतत्पञ्चतन्त्रकं नाम नीतिशास्त्रं बालावबोधनार्थं भूतले प्रवृत्तम् । किं बहुना ।

सो यहां एक विष्णुशर्मा नाम ब्राह्मण सब शास्त्रका पारगामी विद्यार्थियोंमें प्राप्त यशवाला है, उसके निमित्त इन पुत्रोंको समर्पण करदो वह अवश्य शीघ्र इनको ज्ञानवान् करदेगा" । वह राजा यह वचन सुन विष्णुशर्माको बुलाकर बोला—"भगवन् ! मुझपर कृपाकर इन मेरे पुत्रोंको अर्थशास्त्रमें शीघ्रही असाधारण जैसे बने तैसे करो । तो मै तुमको सौ सख्याक सम्पत् दूगा" । तब विष्णुशर्मा उस राजासे कहने लगा—"देव ! मेरा सत्य वचन सुनो, मैं सम्पत्से विद्याविक्रय नहीं करताहू, परन्तु इन तुम्हारे पुत्रोंको यदि छः महीनेमे नीतिशास्त्रका ज्ञाता न करू तो अपना नाम त्यागनकरू । बहुत कहनेसे क्याहै मेरा यह सिंहवद्गर्जन सुनो धनकी इच्छामे मैं नहीं कहताहूं । मुझ अस्सी वर्षके सब इन्द्रियोंके भोग्यसे निस्पृह हुएको अर्थसे कुछ प्रयोजन नहीं है, परन्तु तुम्हारी प्रार्थना सिद्धिके निमित्त सरस्वती विनोद करूगा । सो आजका दिन लिखिये जो मैं छः महीनेमें तुम्हारे पुत्रोंको विद्यामें असाधारण ( जिसके बराबर कोई नहो ) न करू तो जगदीश्वर मुझको देवमार्ग ( स्वर्ग ) न दिखावे" । तब यह राजा इस ब्राह्मणकी असम्भाव्य ( असम्भावनी ) प्रतिज्ञाको सुनकर, मन्त्रियों सहित प्रसन्न हो, विस्मयको प्राप्त हुआ । उसके निमित्त आदरसे उन कुमारोंको समर्पणकर, अत्यन्त सतोषको प्राप्त हुआ । विष्णुशर्मानेभी उनको ले उनके निमित्त मित्रभेद, मित्रसम्प्राप्ति, काकोलूकीय, लब्धप्रणाश, अपरीक्षितकारक इन पाच

तन्त्रोंको निर्माणकर उन राजकुमारोंको पढाये । वेभी उनको पढकर छः महीनेमें जैसा कहाथा वैसेहुए । उस दिनसे यह पंचतन्त्र नामक नीतिशास्त्र बालकोंके ज्ञानके निमित्त पृथ्वीमें विख्यात हुआहै बहुत क्या—

**अधीते य इदं नित्यं नीतिशास्त्रं शृणोति च ।**
**न पराभवमाप्नोति शक्रादपि कदाचन ॥ १० ॥**

**कथामुखमेतत् ।**

जो इस नीतिशास्त्रको पढता और सुनताहै, वह कभी इन्द्रसेभी पराभवको प्राप्त नहीं होताहै ॥ १० ॥

इति पण्डितज्वालाप्रसादमिश्रकृतायां पञ्चतंत्रभाषाटीकायां कथामुखं समाप्तम् ।

---

# अथ मित्रभेदोनाम प्रथमं तंत्रम् ।

**अथातः प्रारभ्यते मित्रभेदा नाम प्रथमं तन्त्रम् । यस्यायमादिमः श्लोकः—**

इसके अनन्तर मित्रभेद नामवाला प्रथम तन्त्रका प्रारम्भ करते हैं । जिसकी आदिमें यह श्लोकहै—

**वर्द्धमानो महान्स्नेहः सिंहगोवृषयोर्वने ।**
**पिशुनेनातिलुब्धेन जम्बुकेन विनाशितः ॥ १ ॥**

सिंह और बैलका वनमे वढाहुआ महास्नेह चुगुल लालची जम्बुक ( गीदड ) ने विनाशकर दिया ॥ १ ॥

**तद्यथा अनुश्रूयते—अस्ति दाक्षिणात्ये जनपदे महिलारोप्यं नाम नगरम् । तत्र धर्मोपार्जितभूरिविभवो वर्द्धमानको नाम वणिक्पुत्रो बभूव । तस्य कदाचिद्रात्रौ शय्यारूढस्य चिन्ता समुत्पन्ना । "यत्प्रभूतेऽपि वित्ते अर्थोपायाश्चिन्तनीयाः कर्त्तव्याश्चेति । यत उक्तञ्च—**

सो यह सुनाजाता है कि, दाक्षिण देशमें महिलारोप्यनाम एक नगर है वहां धर्मसे महाधन उपार्जन कर्ता वर्द्धमान नामक वणिक् पुत्र था । उसको एक समय

रात्रीमे खाटमें लेटेहुए चिन्ता उत्पन्न हुई; कि "बहुत धन उत्पन्न होनेपरभी धनप्राप्तिका उपाय चिन्ता करना चाहिये कहाभी है—

**न हि तद्विद्यते किञ्चिद्यदर्थेन न सिद्ध्यति ।**
**यत्नेन मतिमाँस्तस्मादर्थमेकं प्रसाधयेत् ॥ २ ॥**

ऐसी कोई वस्तु नही जो अर्थसे सिद्ध न होती हो इस कारण बुद्धिमान् यत्नसे अर्थका उपार्जन करे ॥ २ ॥

**यस्यार्थास्तस्य मित्राणि यस्यार्थास्तस्य बान्धवाः ।**
**यस्यार्थाः स पुमाँल्लोके यस्यार्थाः स च पण्डितः ॥ ३ ॥**

जिसके धन है उसके मित्र हैं, जिसके धन है उसीके बधु हैं, जिसके धन है लोकमे वही पुरुष है, जिसके धन है वही पडित है ॥ ३ ॥

**न सा विद्या न तद्दानं न तच्छिल्पं न सा कला ।**
**न तत्स्थैर्यं हि धनिनां याचकैर्यन्न गीयते ॥ ४ ॥**

न वह विद्याहै, न वह दान है, न वह कारीगरी है, न वह कला है, न वह धनियोंकी स्थिरता है, जिसको याचक न गाते हो ॥ ४ ॥

**इह लोके हि धनिनां परोऽपि स्वजनायते ।**
**स्वजनोऽपि दरिद्राणां सर्वदा दुर्जनायते ॥ ५ ॥**

इस लोकमें धनियोंके गैरभी स्वजन होजाते हैं, दरिद्रोंके कटुम्बी भी सदा दुर्जन होजाते हैं ॥ ५ ॥

**अर्थेभ्योऽपि हि वृद्धेभ्यः संवृत्तेभ्यस्ततस्ततः ।**
**प्रवर्त्तन्ते क्रियाः सर्वाः पर्वतेभ्य इवापगाः ॥ ६ ॥**

धनके बढनेसे और इधर उधर इकठे होनेसे सब क्रिया प्रवृत्त होती हैं, जैसे पर्वतोसे नदिया ( निकल कर सब कार्य पूर्ण करती हैं ) ॥ ६ ॥

**पूज्यते यदपूज्योऽपि यदगम्योऽपि गम्यते ।**
**वन्द्यते यदवन्द्योऽपि स प्रभावो धनस्य च ॥ ७ ॥**

अपूज्यभी ( धनसे ) पूजित होता है, अगम्यके निकटभी जाया जाता है, अनमस्कारी पुरुषभी वन्दन योग्य होता है, यह प्रभाव धनकाही है ॥ ७ ॥

**अशनादिन्द्रियाणीव स्युः कार्य्याण्यखिलान्यपि ।**
**एतस्मात्कारणाद्वित्तं सर्वसाधनमुच्यते ॥ ८ ॥**

भोजन करनेसे जैसे सब इन्द्रिय ( समर्थ होती हैं ) इसीप्रकार सम्पूर्ण कार्य धनसे ( होते हैं ), इस कारणसे धन सबका साधन कहा जाता है ॥ ८ ॥

**अर्थार्थी जीवलोकोऽयं श्मशानमपि सेवते ।**
**त्यक्त्वा जनयितारं स्वं निःस्वं गच्छति दूरतः ॥ ९ ॥**

धनकी इच्छासे यह प्राणी श्मशानकोभी सेवन करता है, निर्धन अपने उत्पन्न करनेवालेको भी छोडकर दूर जाता है ॥ ९ ॥

**गतवयसामपि पुंसां येषामर्था भवन्ति ते तरुणाः ।**
**अर्थेन तु ये हीना वृद्धास्ते यौवनेऽपि स्युः ॥ १० ॥**

वृद्ध पुरुषोंमेभी जिनके धन हैं वे तरुण हैं, जो धनसे हीन हैं, वे युवा अवस्थामें ही वृद्ध होते हैं ॥ १० ॥

**स चार्थः पुरुषाणां षड्भिरुपायैर्भवति भिक्षया, नृपसेवया, कृषिकर्मणा, विद्योपार्जनेन, व्यवहारेण, वणिक्कर्मणा वा । सर्वेषामपि तेषां वाणिज्येन अतिरस्कृतोऽर्थलाभः स्यात् । उक्तञ्च यतः-**

वह धन पुरुषोंको छः उपायोंसे मिलता है, भिक्षा, राजसेवा, खेतीका कार्य, विद्याउपार्जन, लेनदेन वा वणिक्कर्मसे । इन सबमें वाणिज्यसे सर्वसम्मत लाभ होता है ।

**कृता भिक्षाऽनेकैर्वितरति नृपो नोचितमहो**
**कृषिः क्लिष्टा विद्या गुरुविनयवृत्त्यातिविषमा ।**
**कुसीदाद्दारिद्र्यं परकरगतग्रन्थिशमना-**
**न्न मन्ये वाणिज्यात्किमपि परमं वर्त्तनमिह ॥ ११ ॥**

अनेक पुरुषोने भिक्षा की है. राजाभी. योग्य वृति नहीं देता है, खेती क्लेशदायिनी है, विद्या गुरुकी विनयवृत्तिसे अति विषम है, व्याजसे भी दारिद्र होता है, कारण कि, दूसरेके[1] हाथमे आनेसे ग्रन्थिशमन हो जाय, वाणिज्यसे अधिक कोईभी जीवनोपाय नहीं मानताहूं । शिखरिणी छन्द है ॥ ११ ॥

**उपायानाञ्च सर्वेषामुपायः पण्यसंग्रहः ।**
**धनार्थं शस्यते ह्येकस्तदन्यः संशयात्मकः ॥ १२ ॥**

---

१ कोई धरोहर मारले ।

सम्पूर्ण उपायोंमें वेचने योग्य द्रव्यका संग्रहही एक उत्तम है और संशयात्मक हैं ॥ १२ ॥

**तच्च वाणिज्यं सप्तविधमर्थागमाय स्यात्तद्यथा गान्धिकव्यवहारो, निक्षेपप्रवेशो, गोष्ठिककर्म, परिचितग्राहकागमो, मिथ्याक्रयकथनं, कूटतुलामानं, देशान्तराद्भांडानयनञ्चेति । उक्तञ्च-**

वह वाणिज्य सातप्रकारका धनके निमित्त होता है, गन्धद्रव्यका व्यवसाय, निक्षेप प्रवेश अर्थात् रुपयेका अपने यहा जमा करना उसे व्याज देना, गोसम्बन्धीकर्म, पहचाने हुए ग्राहकोंका आना ( कारण कि, जानाहुआ ग्राहक दुरुक्ती नहीं करता है ), वस्तुका मिथ्या मोल कहना ( थोडे मूल्यमें खरीद कर अधिक मोल बताना ), कमती तोलना, देशान्तरोंसे वरतन द्रव्यादिका लाना, कहा है कि-

**पण्यानां गान्धिकं पण्यं किमन्यैः काञ्चनादिभिः ।**
**यत्रैकेन च यत्क्रीतं तच्छतेन प्रदीयते ॥ १३ ॥**

वेचने योग्य द्रव्योंमे सुगन्धि द्रव्यका व्यापार श्रेष्ठ है और दूसरे सुवर्णादिसे क्याहै; जो कि, एकसे मोल लेकर सौको वेचा जाता है ॥ १३ ॥

**निक्षेपे पतिते हर्म्ये श्रेष्ठी स्तौति स्वदेवताम् ।**
**निक्षेपी म्रियते तुभ्यं प्रदास्याम्युपयाचितम् ॥ १४ ॥**

धरोहर घरमे आनेसे सेठ अपने देवताकी स्तुति करता है कि, यदि यह धरोहरवाला मर जाय, तो मै तुझको अभिमत वस्तुसे पूजन करूंगा ॥ १४ ॥

**गोष्ठिककर्मनियुक्तः श्रेष्ठी चिन्तयति चेतसा हृष्टः ।**
**वसुधा वसुसंपूर्णा मयाद्य लब्धा किमन्येन ॥ १५ ॥**

गोष्ठीकर्ममें नियुक्त हुआ श्रेष्ठी प्रसन्न मनहो विचारता है, मैंने धनसे पूर्ण पृथ्वीकी प्राप्ति की और क्या चाहिये ॥ १५ ॥

**परिचितमागच्छन्तं ग्राहकमुत्कण्ठया विलोक्यासौ ।**
**हृष्यति तद्धनलुब्धो यद्वत्पुत्रेण जातेन ॥ १६ ॥**

पहचाने ग्राहकको आता हुआ देखकर उत्कंठासे यह उसके धनसे ऐसे प्रसन्न होताहै; जैसे पुत्र उत्पन्न होनेसे ॥ १६ ॥

